जिसको इस उपदेश के सुनने की सच्ची जिज्ञासा हो; तथा जिसकी भगवान् श्रीकृष्ण में श्रद्धा हो—ऐसे पुरुषों को ही उपदेश देने से लाभ होता है। इसके विपरीत गुणों वाले पुरुषों को इस गूढ़ ज्ञान का उपदेश देना निरर्थक ही नहीं किन्तु अनेक अवसरों पर बहुत हानिकर होता है; क्योंकि वे लोग इस रहस्य को ठीक-ठीक समझ नहीं सकते, अतः इसका उलटा अर्थ लगाकर बड़ा अनर्थ कर सकते हैं; इसलिए ऐसे लोगों को यह उपदेश कदापि नहीं देना चाहिये। किन्तु इस उपदेश को सुनने की इच्छा रखने वालों में पहले शिष्टाचार, प्रेम, जिज्ञासा और भगवान् श्रीकृष्ण में श्रद्धा उत्पन्न करके फिर उन्हें इसका रहस्य कहना चाहिये (६७)। जो इस परम गुह्य (रहस्य) को मेरे भक्तों को समझा कर कहेगा, वह मेरी परा भक्ति करके निस्संदेह मुझे ही प्राप्त होगा। मनुष्यों में उसके सिवाय दूसरा कोई भी मेरा अतिशय प्रिय करने वाला नहीं है, और न पृथ्वी में उसके सिवाय दूसरा कोई मुझे अधिक प्रिय होगा। तात्पर्य यह कि जो योग्य पात्रों को मेरे इस अतीव गूढ़ उपदेश के रहस्य को अच्छीतरह समझाकर कहेगा और इस ज्ञान का प्रचार करेगा, वह मेरा परम भक्त होगा; उसके जैसा मेरा प्रिय कार्य करने वाला दूसरा कोई मनुष्य नहीं है, और न भूमण्डल में उससे अधिक कोई मुझे विशेष प्यारा कभी होगा। इस गीता-ज्ञान का प्रचार करने वाला ही मेरा सच्चा भक्त है, अतः वह मुझे अवश्य ही प्राप्त होगा (६८-६९)। जो कोई हम दोनों के इस धर्म-रूप संवाद का अध्ययन करेगा, "उसने ज्ञान-यज्ञ से मेरी पूजा की है" ऐसा मैं मानूँगा। और जो मनुष्य श्रद्धा से युक्त, एवं दोष-दृष्टि से रहित होकर (इसको) सुनेगा, वह भी ( पापों से ) छूटकर पुण्य-कर्म करने वालों के शुभ लोकों को प्राप्त होगा। तात्पर्य यह कि जो इस गीता-शास्त्र का अच्छीतरह विचार-पूर्वक अध्ययन करेगा, वह आत्म-ज्ञान के अभ्यास में लगने के कारण सबके आत्मा=परमात्मा का ज्ञान-यज्ञ द्वारा पूजन करेगा; और जो इसको श्रद्धा और आदरपूर्वक एकाग्र-चित्त से सुनेगा, वह भी बुरे कर्म करना छोड़कर श्रेष्ठ आचरणों में लगेगा, इसलिए उसकी भी श्रेष्ठ गति होगी (७०-७१)। हे पार्थ! क्या तूने एकाग्र-चित्त से यह उपदेश सुना है? और हे धनंजय! क्या तेरा अज्ञान और कर्तव्याकर्तव्य का मोह पूर्णतया नष्ट हो गया है? तात्पर्य यह कि भगवान् श्रीकृष्ण अर्जुन से पूछते हैं कि देहाभिमान से उत्पन्न तेरे हृदय की दुर्बलता और मोह को मिटाने के उद्देश्य से जो गीता का उपदेश सुनाया गया, उसे तूने अच्छीतरह ध्यानपूर्वक दत्तचित्त होकर सुना कि नहीं? और उससे तेरे हृदय की दुर्बलता और मोह मिटने का प्रयोजन सिद्ध हुआ कि

नहीं (७२)? अर्जुन बोला कि हे अच्युत! आपके प्रसाद से मेरा मोह नष्ट होगया और मुझे अपने स्वरूप की स्मृति प्राप्त हुई; मैं संदेह से रहित होकर स्थित हूँ; आपका कहना करूँगा। तात्पर्य यह कि भगवान् के प्रश्न के उत्तर में अर्जुन कहता है कि देहाभिमान के कारण मुझे अपने वास्तविक सच्चिदानन्द स्वरूप का अज्ञान हो जाने से हृदय दुर्बल होकर कर्तव्याकर्तव्य के विषय में जो मोह हो गया था, वह अपने वास्तविक स्वरूप की पुनः स्मृति हो आने से दूर हो गया; अब मुझे कुछ भी संदेह नहीं रहा है, अतः आपने जो उपदेश दिया है उसीके अनुसार मैं करूँगा (७३)।

संजय बोला कि इस प्रकार वासुदेव भगवान् श्रीकृष्ण और महात्मा अर्जुन के अद्भुत एवं रोमांच उत्पन्न करने वाले इस संवाद को मैंने सुना। श्री वेदव्यास की कृपा से मैं ने यह परम गुह्य समत्व-योग स्वयं योगेश्वर भगवान् श्रीकृष्ण को कहते हुए साक्षात् सुना। हे राजन्! भगवान् श्रीकृष्ण और अर्जुन के इस अद्भुत और कल्याणकर संवाद को स्मरण कर-कर के मैं बार-बार हर्षित होता हूँ; और हे राजन्! भगवान् श्रीकृष्ण के अत्यन्त अद्भुत उस रूप को याद कर कर के भी मुझे महान् आश्चर्य और बार-बार हर्ष होता है। तात्पर्य यह है कि संजय, महाराज धृतराष्ट्र से कहता है कि महर्षि वेदव्यास ने कृपा करके जो मुझे मनोयोग की दिव्य-दृष्टि दी, उससे मैंने, स्वयं योगेश्वर भगवान् श्रीकृष्ण द्वारा कहे हुए समत्व-योग के इस आश्चर्यजनक और अत्यन्त गुह्य उपदेश को प्रत्यक्ष सुना, जिससे मेरा रोम-रोम प्रफुल्लित हो रहा है, और इस कल्याणकर संवाद को याद करके मैं रह-रहकर हर्षित हो रहा हूँ; तथा भगवान् ने अर्जुन को जो अपना अद्भुत विश्वरूप दिखाया, उसे भी मैंने उक्त मनोयोग की दिव्य-दृष्टि से देखा, जिसे याद कर-कर के मुझे उसकी अलौकिकता के कारण अतीव आश्चर्य हो रहा है, और साथ-साथ उससे सबकी एकता का प्रत्यक्ष ज्ञान होने के कारण हर्ष भी हो रहा है (७४-७७)।

जहाँ योगेश्वर कृष्ण हैं और जहाँ धनुर्धारी अर्जुन है, वहाँ लक्ष्मी एवं शोभा, विजय, वैभव एवं ऐश्वर्य और ध्रुव नीति है—ऐसा मेरा मत है। तात्पर्य यह कि जहाँ सबकी एकता के साम्य-भाव की पूर्णता-स्वरूप महा-योगेश्वर भगवान् श्रीकृष्ण हैं, और जहाँ युक्ति सहित शक्ति-स्वरूप अर्जुन है—दूसरे शब्दों में जहाँ सबकी एकता का साम्य-भाव है और जहाँ विद्या, बुद्धि और बल है, वहाँ ही निश्चयपूर्वक राज-लक्ष्मी रहती है, वहीं सब प्रकार की शोभा और कीर्ति है, वहीं विजय होती है, वहीं वैभव और ऐश्वर्य है और वहीं अटल नीति है।

जहाँ एकता नहीं, तथा विद्या, बुद्धि और बल नहीं, वहाँ दरिद्रता, अकीर्ति, पराजय, दासता, दीनता और मूर्खता का अविचल साम्राज्य रहता है (७८)।

॥ अठारहवां अध्याय समाप्त ॥

ॐ पूर्णमदः पूर्णमिदं पूर्णात्पूर्णमुदच्यते ।
पूर्णस्य पूर्णमादाय पूर्णमेवावशिष्यते ॥

ॐ शान्तिः शान्तिः शान्तिः ॥

